हिन्दी से संस्कृत तथा संस्कृत से हिन्दी सिखानेवाली अद्वितीय रचना

# अनुवाद-तरंगिणी

## (आचार्य देवशर्मा शास्त्री)

यह अनुवाद-पुस्तिका सर्वश्रेष्ठ मानी जाकर कई विश्वविद्यालयों से छात्रों के लिए स्वीकृत और परम उपयोगी घोषित हो चुकी है।

स्कूलों में आयु-भर अध्यापक रहने के कारण लेखक को छात्रों की कठिनाइयों का पूरा ज्ञान था। उन कठिनाइयों को दूर करते हुए लेखक ने अपने अनुभव को इस पुस्तक में निचोड़ कर भर दिया है। लेखक का इस परिश्रम में उद्देश्य यही रहा है कि मैं छात्रों की अनुवाद-समस्या को ऐसा हल करूं कि भविष्य में उन्हें कभी कोई कठिनाई मालूम ही न द और संस्कृत के व्याकरण को इतना सरल कर दूं कि संस्कृत-छात्रों का संस्कृत के प्रति कठिनाई का जो भय लगा है वह निकल जाय और उनकी संख्या उत्तरोत्तर बढ़े और देवभाषा-संस्कृत का घर-घर में प्रचार हो।

अनुवाद सीखने के लिए नया ढंग अपना कर लेखक ने छात्रों के लिए ऐसा सुगम तरीका निकाला है कि अनुवाद तो दूर रहा—छात्र संस्कृत में बातचीत करने लगता है। प्रत्येक प्रकरण के साथ-साथ अभ्यास भी द दिये गए हैं जिन्हें हल करते-करते सहज ही अनुवाद करना आ जाता है। अभ्यासों के ऊपर शब्दावली दे दी गई है। रूप याद करने के लिए 'गुर' दिये गये हैं जिनको याद करके विद्यार्थी शुद्ध अनुवाद कर सकता है। अजन्त, हलन्त, गण, उपसर्ग, अव्यय, सन्धि, समास और प्रत्यय आदि पर जैसा प्रकाश यहां डाला गया है वैसा अन्यत्र नहीं मिल सकता। छात्रों की ज्ञान-वृद्धि के लिए अन्त में शब्द-कोष, लोकोक्तियां वा सूक्तियां आदि भी दे दी गई हैं एवं अभ्यासार्थ कुछ गद्यांश भी दे दिये गए हैं जिससे यह पुस्तक सर्वोत्तम बन पड़ी है।

विषय-प्रतिपादन-शैली मौलिक एवं नवीन है। इससे शिक्षक-वर्ग का अध्यापन-कार्य काफी सरल हो जाएगा और छात्र-वृन्द भी संस्कृत में हिंदी-जैसी सरलता पा सकेंगे। मूल्य दो रुपया